205899
205900 सदा मदप्रचुर रहता है, वैसे सम्यक् ज्ञानरूपी सुंदर प्रकाश से युक्त पुरुष स्वयं अनुभूयमान ब्रह्मानंद से प्रचुर रहता है ॥२२॥
205901 जिसका स्वरूप सैन्धव घन की नाईं एकरस है, ऐसा निर्मल पर ब्रह्म ही ज्ञेय कहा जाता है । वह ज्ञेयरूप ब्रह्मज्ञान के आविर्भावमात्र से ही स्वयं समस्त अविद्या और उसके कार्यरूपी मलों से निर्मुक्त हो जाता है |२३॥
205902 ज्ञानसम्पन्न तथा आनन्द प्राप्त विद्वान् किसी भी विषय में लिप्त नहीं होता । समस्त संगों से निर्मुक्त एवं जीवन्मुक्त वह ज्ञानी, राजाधिराज सम्राट
205903 की आत्मा की नाईं, परिपूर्ण मनोरथ होकर स्थित रहता है ॥२४॥
205904
205905 रागीजनों द्वारा स्पृहणीय भावों में उस विद्वान की अनासक्ति बतलाते हैं।
205906 श्रीरामजी, जो तत्त्वज्ञ पुरुष है, वह वीणा, बाँसुरी की मधुरध्वनि आदि मनोहर शब्दों में, कामिनियों के शृंगाररस मिश्रित कमनीय गीतों में; वसन्तकाल में मदमत्त हुए भ्रमरों की गुंजार ध्वनियों में, वर्षा के विस्तार से जनित पुष्पों में, मेघों के गर्जनों में; मयूरों के ताण्डव नृत्यों तथा उनकी मधुर कूकध्वनियों में, शब्द किये हुए मेघों के खण्डों में, सरोवरस्थ सारस पक्षियों के श्रवणप्रिय, शब्दों में; करताल आदि वाद्यविशेषों में, चमड़े से मढ़े गये गम्भीर मृदंग आदि वाद्यों में, तन्त्री से निर्मित वीणा आदि, भीतर के छिद्र से युक्त बाँसुरी आदि तथा चित्र विचित्र कांस्यताल आदि वाद्यों की ध्वनियों में; कहीं पर भी चित्त नहीं लगाता, श्रीरामजी, चाहे ध्वनि रूक्ष हो चाहे मधुर, कहीं भी यह उस प्रकार प्रेम नहीं करता, जिस प्रकार कमलों में चन्द्रमा प्रेम नहीं करता ॥२५-२९॥
205907 भद्र, आसक्तिवर्जित ज्ञानी पुरुष कोमल कदली के स्तम्भों की पल्लवपंक्तियों से युक्त तथा देवता एवं गन्धर्वो की कन्याओं के अंगों के सदृश अतिकोमल अवयववाली लताओं से युक्त नन्दनवन की क्रीड़ाओं में कहीं किसी समय भी चित्त नहीं लगाता। हे श्रीरामजी, जिस प्रकार हंस मरुभूमि में भोग की इच्छा नहीं करता, उसी प्रकार स्वाधीन विषयों में भी आसक्ति नहीं रखनेवाला धीर तत्त्वज्ञ किसी भी विषय में भोग की इच्छा नहीं करता ॥३०,३१॥
205908 ज्ञानवान् पुरुष पिण्डखजूर (एक प्रकार की खजूर) कदम्ब, कटहल, द्राक्ष, खरबूजा, अखरोट, बिम्ब (कुंदरू) तथा नारंगी आदि जाति के फलों में; मद्य, मधु, मैरेय, माध्वीक, आसव आदि मद्यविशेषों में; दही, दूध, घी, आमिक्षा (गर्म दूध में दही डालने से पिंडीभूत द्रव्य), मक्खन, ओदन (भात) आदि भोज्य पदार्थों में; लेह्य, पेय आदि विलास-पूर्ण चित्र-विचित्र छः प्रकार के रसों में; अन्यान्य फल, कन्दमूल, शाक एवं मांस आदि पदार्थों में कहीं पर चित्त नहीं लगाता । वह तृप्तस्वरूप एवं असक्तमति है, अतः वह भोग्य पदार्थों में उस प्रकार प्रवृत्त नहीं होता, जिस प्रकार आस्वादन में प्रेम रखनेवाला ब्राह्मण अपने शरीर के
205909 टुकड़ों में प्रवृत्त नहीं होता ॥३२-३४॥
205910 श्रीरामजी जो ज्ञानी श्रीमान् महात्मा है, वह यमराज, चन्द्र, इन्द्र, रुद्र, सूर्य और वायु के स्थानों में; मेरु, मन्दराचल, कैलास, सह्याद्रि तथा दर्दुर पर्वत के पल्लव समूहों से युक्त शिखरों में; चन्द्रबिम्ब की कला आदि में, दिव्य शरीरसम्पत्ति से क्रियमाण क्रीड़ाओं से युक्त कल्पवृक्षों के निकुंजों में; रत्नयुक्त सुवर्णभित्ति से निर्मित मोति और मणिप्रचुर सुन्दर घरों में; तिलोत्तमा, ऊर्वशी, रम्भा, मेनका आदि अंगलताओं में कहीं पर भी असक्तमति होने के कारण दृष्टिपात नहीं चाहता, वह परिपूर्ण, मौनी एवं शत्रुओं के विषय में अचल है यानी द्वेष से कम्पित नहीं होता ॥३५-३९॥
205911 जो समबुद्धि, प्रिय, अप्रिय सब स्थानों में समदृष्टि रखनेवाला
205912
205913
205914 तथा अप्रिय में क्षोभशून्य ज्ञानवान् पुरुष है, वह कनेर, मन्दार , कल्हार, कमल आदि में; कुईं, नील कमल, चंपा, केतकी, अगर, जाति (मालती) आदि पुष्पों में; कदम्ब, आम्र, जामुन, पलाश एवं अशोक वृक्षों में; जपा, माधवी, बेर, बिम्ब, पाटल तथा चमेली आदि में; चन्दन, अगर, कपूर, लाह एवं कस्तुरी में; केसर, लवंग, एला, कंकोल (शीतल चीनी के वृक्ष का भेद), तगर आदि अंगरागों में से किसी की सुगन्ध में प्रेम उस प्रकार नहीं करता, जिस प्रकार मदिरा की गन्ध में श्रोत्रिय द्विज प्रेम नहीं करता ॥४०-४३॥
205915
205916 इसी प्रकार भयजन्य ध्वनियों में उसको भय नहीं होता, ऐसा कहते हैं।
205917 गड़गड़ाहट ध्वनि से युक्त सागर , प्रतिध्वनिरूप आकाशजनित शब्द के, पर्वत में सिंहों के गर्जनों के होने पर ज्ञानी तनिक भी क्षुब्ध नहीं होता ॥४४॥
205918 शत्रुओं के नगारे आदि के शब्दों से, डमरू के शब्द से, कर्ण कटु धनुष के टंकार से ज्ञानी तनिक भी भयभीत नहीं होता ॥४५॥
205919 मदोन्मत्त हाथियों के चिंघाड़ने के शब्द, वेतालों की कलह आदि ध्वनि तथा पिशाच एवं राक्षसों का सिंहनाद होने पर ज्ञानी पुरुष जरा भी कम्पित नहीं होता ॥४६॥
205920 जो परब्रह्म में ध्यान लगानेवाला विद्वान् है, वह वज्र के भयावह शब्द से, पर्वत के विस्फोट से एवं ऐरावत के चिंघाड़ने से कम्पित नहीं होता ॥४७॥
205921 ज्ञानी पुरुष चल रहे आरे के घर्षण से, चमचमाती हई तलवार के विदलन से, बाण एवं वज्र के सम्पात से अपनी स्वरूपस्थितिरूप समाधि से विचलित नहीं होता ॥४८॥
205922 ज्ञानी पुरुष वाटिका में न आनन्द प्राप्त करता है और न तो खेद । एवं मरुभूमि में न खेद प्राप्त करता है और न तो आनन्द ॥४९॥
205923 भस्म से रहित उज्जवल अंगारों के सदृश असह्य बालू से युक्त मरुप्रदेशों में, पुष्पों के समूहों से आच्छादित मृदु घासमय भूमियों में, तीक्ष्ण छुरे की धारों में, नवीन कमलों से निर्मित शय्याओं में, उन्नत पर्वत के प्रदेशों में, कुओं के अन्दर की निम्न भूमियों में सूर्यकिरणों से प्रतप्त शिलाओं में, कोमल ललनाओं में, संपत्तियों में, उग्र विपत्तियों में, क्रीड़ाओं में तथा उत्सवों में विहार कह रहा भी ज्ञानी न उद्वेग प्राप्त करता है और न तो आनन्द प्राप्त करता है । वह भीतर से सदा मुक्त और बाहर से कर्मकर्ता की नाईं स्थित रहता है ॥५०-५३॥
205924 ज्ञानी पुरुष महर्षि माण्डव्य की नाईं प्रारब्ध कर्मों से प्राप्त हुई अंगों को संकुचित करनेवाली नरक की अरण्यभूमियों में, जहाँ पर एक दूसरों के द्वारा अनेक बी तोमर आदि शस्त्रविशेषों की वृष्टि हो रही है, न भयभीत होता है, न व्याकुल होता है और न तो दीन होता है, परन्तु वह सम, स्वस्थमन, मौनी और धीर होकर पर्वत की नाईं अटल रहता है॥५४,५५॥
205925 ज्ञानी पुरुष अपवित्र, अपथ्य, विषयुक्त, गोमय आदि मल, आर्द्र तथा रसवर्जित पदार्थों को खाकर भी तत्क्षण उस प्रकार पचा देता है, जिस प्रकार साधारण मनुष्य परिष्कृत अन्न को खाकर पचा देता है ॥५६॥
205926 श्रीरामजी, जिसके अन्तःकरण में किसी प्रकार की विषयासक्ति नहीं है, वह तत्त्वज्ञ तत्क्षण बुद्धि का विनाश करनेवाला बिम्ब का फल (कुन्दरू का फल), विषप्राय सब
205927 ओर से कषाय लगनेवाला फल, क्षीर, इक्षुरस, जल और ओदन इन सब विषयों के आस्वादन में सम यानी तुल्यचित्त रहता है ॥५७॥
205928
205929 राक्षस, पिशाच आदि में भी जीवन्मुक्त हो सकते है, इसलिए उनका भी संग्रह करने के लिए तत्साधारण कहते हैं।
205930
205931 मैरेय (मद्यविशेष), मदिरा, क्षीर, रक्त, चरबी, आसव, रुक्ष हड्डी, तृण और केश इन सबसे ज्ञानी न प्रसन्न होता है और न तो कुपित ही होता है ॥५८॥
205932
205933 तत्त्वज्ञ की शत्रु और मित्र में समदृष्टि रहती है, ऐसा कहते हैं।
205934 जीवन का विनाश करनेवाला तथा जीवन का दान देनेवाला इन दोनों पुरुषों को ज्ञानी पुरुष प्रसन्नता एवं मधुरता से शोभित दृष्टि से यानी समदृष्टि से देखता है ॥५९॥
205935 ज्ञानवान् चिरस्थायी देवशरीर तथा कुछ काल तक स्थायी मर्त्य शरीर, एवं उनके भोग्य रमणीय तथा अरमणीय वस्तु इन सबके विषय में न हर्ष करता है और न तो ग्लानि करता है, क्योंकि उसकी समता की भावना सदा प्रदीप्त रहती है ॥६०॥
205936 श्रीरामजी, अपने चित्त में आसक्ति का अभाव तथा विषयस्वरूप का भलीप्रकार ज्ञान हो जाने के कारण जगत की स्थिति में ज्ञानी आस्था नहीं रखता एवं मिथ्या विषय आस्था के अयोग्यरूप होने से ज्ञानी साधु पुरुष किसी भी समय किसी इन्द्रिय को विषयप्रवृत्ति के लिए अवसर नहीं देता, क्योंकि उसकी बुद्धि समस्त मानस पीड़ाओं से निर्मुक्त हो चुकी है॥६१,६२॥
205937
205938 तब इन्द्रियाँ किसको निगल जाती हैं, इस पर कहते हैं। जिस प्रकार हरिण पल्लव निगल जाते हैं, वैसे ही इन्द्रियाँ तत्त्वज्ञान से शून्य विश्रान्ति से वर्जित, अप्राप्त- आत्मा तथा स्थिति शून्य मनुष्य को तत्काल निगल जाती है ॥६३॥
205939 संसार-समुद्र में बह रहे, वासनारूपी वीचियों (गतिशील तरंग) से वेष्टित अतएव निरन्तर महान् क्रन्दन करने में तत्पर उस अज्ञानी को इन्द्रियरूपी मगर निगल जाते हैं ॥६४॥

205940
205941 लोभ आदि विकल्प भी आत्मज्ञ को विचलित नहीं करते, ऐसा कहते हैं।
205942 जैसे जल प्रवाहों से पर्वत बहाया नहीं जा सकता, वैसे ही विचारवान्, एकमात्र ब्रह्मरूप पद में समासीन तथा आत्मा में बुद्धि की विश्रान्ति लेनेवाला महामति लोभ आदि विकल्प समूहों से बहाया नहीं जा सकता ॥६५॥
205943 समस्त संकल्पों की सीमा के अन्तभूत परम पद में जो महानुभाव विश्रान्ति कर चुके हैं, उस प्राप्त स्वरूप महात्माओं की दृष्टि में मेरु पर्वत ही तृण के सदृश है ॥६६॥
205944 श्रीरामजी, जिन महात्माओं का चित्त परिपूर्ण आत्माकार के प्रतिफलन से विशाल हो गया है, उनकी दृष्टि में जगत्, जीर्ण तिनके का टुकड़ा, विष, अमृत, क्षण और हजारों कल्प ये सभी समानरूप हैं॥६७॥
205945 जगत् चिन्मात्रस्वरूप है, यों जानकर ये प्रमुदितमति तथा समस्त जगत् में आन्तर प्रत्यगात्मरूपता के अवलोकन से अन्तःस्थ जगत्-वाले महात्मा संविन्मय होकर सर्वत्र विहार करते हैं ॥६८॥
205946 संविन्मात्र के परिस्पन्दनस्वरूप जगत् के पिंजड़े में क्या हेय और क्या उपादेय हो सकता है ? अर्थात् न कुछ हेय है और न कुछ उपादेय है, यह तत्त्वज्ञों का मत है ॥६९॥
205947 हे पापशून्य श्रीरामजी, यह समस्त जगत् संवितात्मक ही है, अतः आप अन्यता-भ्रान्ति का परित्याग कर दीजिए। जो प्रकाशात्मक चित्प्रचुर स्वरूपवाला तत्त्व है, वह क्या त्यागेगा और क्या ग्रहण करेगा? ७०॥
205948 भूतकालीन पदार्थों में किसी की इच्छा नहीं होती, अतः अज्ञानीरूपी हरिणों के द्वारा वर्तमानकालीन जो कुछ भूमि से पल्लवांकुरप्राय पदार्थ उत्पन्न होते है और भविष्यत्कालीन जो कुछ भूमि से पल्लवांकुररूप पदार्थ उत्पन्न होनेवाले हैं, ये ही स्पृहणी हैं, उन सबका जैसे तत्त्वज्ञ की दृष्टि से संविद्रूप से प्रथन होता है, वैसे ही आकाशादि तत्त्वों के अंकुर की नाईं स्थित शब्द, स्पर्श आदि
205949
205950
205951 उपशम प्रकरण अन्य विषयों का भी तत्त्वज्ञ की दृष्टि से संविद्रूप से ही प्रथन होता है ॥७१॥
205952
205953 प्रतिपादित अर्थ की सिद्धि में युक्ति बतलाते हैं।
205954 श्रीरामजी, जिसकी आदि और अन्त में अस्तिता है नहीं; उसकी यदि वर्तमान काल में यानी बीच में कुछ-काल तक सत्ता देखी जाय तो वह संवित् का एक भ्रम ही है ॥७२॥
205955 श्रीरामभद्र, इस उक्त अर्थ का युक्तिपूर्वक मनन से दृढ़ीकरण कर तथा 'यह भावरूप है और यह अभावरूप है' इस प्रकार विकल्पयुक्त मति का त्यागकर भाव के बाधस्वरूप ब्रह्म में प्राप्त होकर आप संगशून्य प्रकाशमान संविद्रूप हो जाइए ॥७३॥
205956 शरीर, मन, बुद्धि तथा आसक्ति दोष से वर्जित इन्द्रियों से व्युत्थानकाल में चाहे कर्म करे या समाधिकाल में चाहे न करे, ज्ञानी असंग होने के कारण कर्म या
205957 अकर्म किसी से लिप्त नहीं होता ॥७४॥
205958 हे महाबाहो, जिस प्रकार कोई भी मनोराज्य की संपत्तियों के नष्ट होने या न होने पर, तज्जनित सुखदुःखों से लिप्त नहीं होता, उसी प्रकार ज्ञानी पुरुष संगरहित मन से कर्मानुष्ठान करे, चाहे न करे, तज्जनित सुख दुःखों से लिप्त नहीं होता ७५॥
205959 आत्मा में अकर्तापन और अभोक्तापन का अनुभव हो जाने के कारण बुद्धि को वीतसंग बना रहा तथा शरीर आदि उपकरणों से व्यवहार निरत हो रहा भी ज्ञानी सुखदुःखात्मक अनुकूल प्रतिकूल भावों से उस तरह लिप्त नहीं होता, जिस तरह मनोराज्य के वैभवों के आगमापायों से अज्ञानी लिप्त नहीं होता ॥७६॥
205960 विषयों के साथ संसर्ग से शून्य अन्तःकरणवाला महात्मा चक्षु से विषयों को देख रहा भी उन्हें नहीं देखता, क्योंकि उसका चित्त तो अन्यत्र परब्रह्म में लगा हुआ है। जिसका चित्त अन्यत्र रहता है, वह विषय नहीं देखता, यह बात बालक को भी ज्ञात है ॥७७॥
205961 विषयसंग से शून्य मनवाला प्राणी सुनता हुआ भी नहीं सुनता, स्पर्श करता हुआ भी स्पर्श नहीं करता । इस अर्थ की प्रतिपादक श्रुति भी है - 'अन्यत्रमना अभूवं नादर्शमन्यत्रमना अभूवं नाश्रौषम्' (अन्यत्र मना था, अतएव मैंने नहीं देखा, अन्यत्रमना था, अतएव मैंने नहीं सुना) ॥७८॥
205962 यह अन्यत्रमना योगी भली प्रकार सँघ रहा भी नहीं सूंघता, नेत्र उन्मीलित कर रहा भी उन्मीलित नहीं करता, पदार्थों में यानी अपने अपने विषयों में संस्कारवश कर्मेन्द्रियों के संसृत होने पर भी यह संसृत नहीं होता ॥७९॥
205963 भद्र जिनका मन अन्यत्र चला गया है, ऐसे अपने घर में रहनेवाले मूर्ख एवं अप्रौढ़मति बालक, पशु आदि इस विषय का यानी देख रहा भी नहीं देखता आदि उक्त अर्थ का अनुभव करते हैं, इस विषय में उनको किसी प्रकार का विवाद नहीं है |८०॥
205964
205965 इन पूर्वोक्त वाक्यों से यह निष्कर्ष निकला कि आसक्तिपूर्वक पदार्थों का अनुभव करना ही बन्धन में हेतु है, वह आसक्तिशून्य ज्ञानी को होता नहीं, इस आशय से कहते हैं।
205966 __ आसक्ति ही संसार की कारण है, आसक्ति ही समस्त पदार्थों की हेतु है, आसक्ति ही रम्य विषयों की अभिलाषाओं की जनक है और आसक्ति ही समस्त विपत्तियों की उत्पादिका है ॥८१। हे निर्मल श्रीरामजी, संगपरित्याग मोक्ष (वर्तमान देह आदि से सम्बन्ध की निवृत्ति) है, यह महर्षियों का मन्तव्य है । संगत्याग से जन्म (भावी देहादिबन्धन) छूट जाता है, अतः आप पदार्थों का संसर्ग छोड़ दीजिए और जीवन्मुक्त हो जाइए ।।८२॥
205967 श्रीरामजी ने कहा : अखिल संशयरूपी कुहरे के लिए शरत्काल के वायुरूप हे महामुने, संग किसे कहते हैं ? हे प्रभो, यह मुझसे कहिये ॥८३॥
205968
205969
205970 __ महाराज वसिष्ठजी ने कहा : भद्र, इष्ट एवं अनिष्ट पदार्थों की प्राप्ति तथा अप्राप्ति होने पर हर्ष और विषादरूप विकार उत्पन्न करनेवाली मलिन जो यह रागादि वासना है, वही संग है, ऐसा मुनि कहते हैं ॥८४॥
205971 जीवन्मुक्त स्वरूपवाले तत्त्ववेत्ताओं को पुनर्जन्म न देनेवाली हर्ष एवं विषाद दोनों से निर्मुक्त शुद्ध वासना होती है ॥८५॥
205972 रामभद्र, उस शुद्ध वासना का दूसरा नाम असंग है, इसे आप जानिये । वह तब रहती है, जब तक अवशिष्ट प्रारब्ध कर्मों का विनाश नहीं हो जाता। उस वासना से जो कुछ किया जाता है, वह पुनःसंसार का कारण नहीं होता ॥८६॥
205973 जो जीवन्मुक्त स्वरूप से सम्पन्न नहीं है एवं जो दीन एवं मूढ़मति हैं, उनकी वासना हर्ष तथा विषाद इन दोनों से मिली हुई रहती है, यह वासना बन्ध (संसार) देनेवाली होती है ॥८७॥
205974 श्रीरामजी, इसी बन्धकारक वासना का दूसरा नाम संग है, यह पुनर्जन्म प्रदान करती है, इस वासना से जो कुछ किया जाता है, वह केवल बन्धन का ही हेतु होता है ।।८८॥
205975 श्रीरामजी, अपनी आत्मा में विकार पैदा करनेवाले उक्त स्वरूप के संग का त्यागकर यदि आप स्वस्थ होकर स्थित रहें, तो व्यवहार में व्यस्त होते हुए भी आप उससे लिप्त नहीं होंगे ॥८९॥
205976 हे राघव, यदि हर्ष, अमर्ष एवं विषाद से आप अन्यरूपता प्राप्त नहीं करेंगे, तो राग, भय, और क्रोध से वर्जित होकर असंगरूप हो जायेंगे, यह निश्चित है॥९०॥
205977 हे राघव, यदि दुःखों से ग्लानि नहीं करते, सुखों से फूल नहीं जाते,तो आशाओं की परवशता का परित्याग कर असंग ही हो जायेंगे ॥९१॥
205978 व्यवहारों एवं सुख-दुःख की अवस्थाओं में विचरण करते हुए भी आप यदि ब्रह्मैकरसता छोड़ते नहीं, तो आप असंग ही हैं ॥९२॥
205979 हे राघव, संवेद्य पदार्थ चित्स्वभाव ही है, ज्ञान होने पर वह यदि आपको एकरूप लक्षित होता है और यदि आप जिस समय जैसे व्यवहार प्राप्त हुआ, तदनुसार वर्तन करते हैं, तो आप असंग हैं ॥९३॥
205980 हे अनघ, असंगता ही बिना परिश्रम से सिद्ध हुई सुदृढ़ जीवन्मुक्त की अवस्था है, अतःउसका अवलम्बन कर आप एकरूप, स्वस्थ और वीतराग हो जाइए।९४॥
205981 जीवन्मुक्तों के ज्ञान से सम्पन्न, मौनव्रतधारी
205982 और इन्द्रियरूपी पाशों को वश में रखनेवाला ज्ञानवान् आर्यपुरुष मान, मद और मात्सर्य से रहित तथा चिन्ताज्वर से शून्य होकर स्थित रहता है ॥९५॥
205983 श्रीरामजी, भोग, विक्षेप आदि के हेतुभूत प्रचुरतर पदार्थों के सदा रहते हुए भी सबमें समानभाव रखनेवाला तथा बाहर एवं भीतर इच्छा एवं याचना आदि दीनता से शून्य अन्तःकरणवाला यह महात्मा एकमात्र अपने वर्णाश्रमोचित स्वाभाविक क्रम-प्राप्त व्यापार से पृथक् दूसरा कुछ भी व्यापार नहीं करता ॥९६॥
205984 जो कुछ भी वर्णाश्रमानुसार परम्परा-प्राप्त अपना कर्तव्य रहता है, यह ज्ञानी उसी का क्रियाभिनिवेश और लाभ की अभिलाषा से वर्जित बुद्धि से खेद छोड़कर अनुष्ठान करता हुआ अपनी आत्मा में रमण करता है ॥९७॥
205985 जिस प्रकार मन्दराचलपर्वत से मणित क्षीरप्रचुर वारिसमुद्र अपना स्वाभाविक शुक्लपन नहीं छोड़ता, उस प्रकार आपत्ति पाकर अथवा उत्तम सम्पत्ति पाकर महामति तत्त्वज्ञ अपना पूर्वसिद्ध शम, दम, प्रसन्नता, समदर्शन आदि स्वभाव नहीं छोड़ता ॥९८॥
205986 जैसे चन्द्रमा कलाओं की वृद्धि और कलाओं के ह्रास या उदय एवं अस्तमय काल में एकरूप रहते है, वैसे ही ज्ञानी साम्राज्य और दरिद्रता आदि आपत्ति तथा सर्पादि योनि अथवा देवताओं की स्वामिता प्राप्त कर खेदशून्य तथा हर्षशून्य होकर एक रूप से स्थित रहता

है ॥९९॥

बतलाये गये लक्षणों से युक्त जीवन्मुक्तिरूपी सुख की प्राप्ति राग, द्वेष और भेदवासना के विनाश तथा ज्ञान के अभ्यास से युक्त आत्मविचार ही उपाय है, इसलिए उसी का श्रीरामचन्द्रजी,
को उपदेश दे रहे महर्षि वसिष्ठजी उपसंहार करते हैं॥

श्रीरामजी, मन में दीनता को त्याग आप क्रोध, आत्मा और अनात्मा के भेद व नानाफलक तुच्छस्वरूप कर्मों के त्यागपूर्वक आत्मा का विचार कीजिए, जिससे उत्तम कार्य निष्ठ हो जाय यानी अवश्य संपादन करने के लिए योग्य अंतिम पुरुषार्थ में स्थित हो जाय ॥१००॥
श्रीरामजी, उक्त आत्मविचार के द्वारा प्राप्त समाधि के विलास से समस्त वासनाओं का विनाश हो जाने से अतिस्वच्छ, समाधिगत आत्मतत्त्वरूप अवश्य दृष्टव्य पदार्थ से युक्त तथा विद्या और अविद्याकार्य के विनाश में समर्थ होने के कारण दीप्त बुद्धि से दुःखवर्जित निरतिशयात्मक सुखस्वरूप परमपद का अवलंबन कर आप अवस्थित हो जाइए।
परमपद का अवलम्बन करने से पुनरावृत्ति की शंका नहीं रह जाती, ऐसा कहते हैं।
भद्र, आप फिर इस संसार में जन्मों के बंधनों से बद्ध न होंगे। इससे एकमात्र तत्त्वसाक्षात्कार से ही अविद्या और उसके कार्यरूप समस्त अनर्थों के उपशम के अनंतर नित्य निरतिशयआनंदस्वरूप में प्रतिष्ठा होती है, यह सिद्ध हुआ ॥१०१॥

तिरानबेवाँ सर्ग समाप्त इति श्री योगवासिष्ठ हिन्दीभाषानुवाद में उपशम प्रकरण समाप्त ।
आदिकवि श्रीमद्वाल्मीकिमहामुनिप्रणीत श्री योगबासिष्ट महाशमायण
भाग-२ (स्थिति प्रकरण और उपशम प्रकरण)
परमहंस श्रीमद् आनंद बोधेन्द्र सरस्वती प्रणीत 'श्रीवासिष्ठ महारामायण' (तात्पर्यप्रकाशाख्यव्याख्यासहित) का हिन्दी अनुवाद
आसाराम
जी आश्रम
संतश्रीआर
अमदावाद
श्री योग वेदान्त सेवा समिति
संत श्री आसारामजी आश्रम संत श्री आसारामजी बापू आश्रम मार्ग, अमदावाद-380005. फोन : (079) 27505010-11.
आश्रम रोड, जहाँगीरपुरा, सूरत-395005. फोन : (0261) 2772201-2. वन्दे मातरम् रोड, रवीन्द्र रंगशाला के सामने, नई दिल्ली-60. फोन : (011) 25729338, 25764161.
पेरूबाग, गोरेगाँव (पूर्व), मुंबई- 400063. फोन : (022) 26864143-44. e-mail : ashramindia @ashram.org web-site : www.ashram.org
रु.115.00
विषय-सूची
परमहंस श्रीमद् आनंद बोधेन्द्र सरस्वती प्रणीत 'श्रीवासिष्ठ महारामायण' (तात्पर्यप्रकाशाख्यव्याख्यासहित) का हिन्दी अनुवाद
भाग-१ विषय सूची
II से VIII तक स्थिति प्रकरण सर्ग
विषय

206036 १८. मलिन चित्तों कामलिन चित्तों के साथ सम्बन्ध, जाग्रत आदि अवस्थाओं के शोधन से चिन्मात्रपरिशेषरूप
206037 शुद्धि का लाभ और ज्ञानी की मोक्षप्राप्ति का वर्णन। १९.उपासनाओं के अनुसार फल की प्राप्ति, ज्ञानोपाय से सत्य आत्मा में अवस्थान और जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति
206038 तथा तुरीय अवस्था में स्थिति का वर्णन।
206039
206040
206041
206042
206043
206044
206045 ७४०
206046
206047
206048 ७५३
206049
206050
206051 २०. संसार सत्य आत्मा का अवलम्बन न करनेवाली चित्त की भ्रान्ति है, सत्य आत्मा का अवलम्बन करने
206052 पर तो चित्त और संसार आत्मा ही है, यह वर्णन। २१. विशुद्ध पुरुष में कल्पक का अभाव होने से मन की कल्पना नहीं होती और अविशुद्ध में मन की सिद्धि
206053 होने से अनेक मत-मतान्तरों की कल्पनाएँ होती हैं, यह कथन। २२. दृढ़ बोध होने पर सब दोषों के नाश, मन की प्रसन्नता व विशुद्ध आत्मतत्त्व के साक्षात्कार का वर्णन । २३. ज्ञानी का शरीररूपी नगर में राज्यवर्णन, आसक्तिरहित सद्भोगों से विनोद और मनोजयरूपी सुख के
206054 उदय का वर्णन। २४. इंद्रियों की प्रबलता, उन पर विजय पाने के उपाय व उनसे प्रसाद एवं बोध द्वारा वासनाक्षय का वर्णन । २५. देवताओं द्वारा शम्बर के सेनापतियों की हत्या; दाम, व्याल और कट नामक सेनापतियों की उत्पत्ति
206055 और उनसे देवताओं पर विजय पाने की आशा का वर्णन। २६. देवताओं के साथ पाताल से निकले हुए दाम, व्याल और कट आदि के घोर संग्राम का वर्णन। २७. दाम, व्याल और कट से पराजित होकर शरण में आये हुए देवताओं से ब्रह्माजी का चिरकाल तक वासना
206056 वृद्धिरूप दैत्यवधोपाय कथन। २८. विश्राम को प्राप्त हुए देवता और दानवों का, वासनोदय होने तक चिरकालीन युद्ध का पुनः विस्तार
206057 से वर्णन। २९. दाम आदि के, जिन्हें देवताओं के प्रयत्न से देहाभिमान प्राप्त हो गया था, युद्ध में विषाद का, तदनन्तर
206058 पलायन और पराजय का वर्णन। ३०.पाताल में यमराज से जलाये गये दाम आदि की काश्मीर देश में मछली होने तक जन्म-परंपराओं का वर्णन । ३१. अहंकार से अर्थहानि और अनर्थ प्राप्ति कहकर दामादि की सत्ता और असत्ता का निराकरण । ३२. मछली और सारस के जन्म की प्राप्ति से वियुक्त हुए दाम आदि की राजमहल में मच्छर आदि के शरीरों
206059 में ज्ञान प्राप्त कर मुक्ति का वर्णन। ३३. शुभ उद्यम, साधु और सत्शास्त्र के माहात्म्य का वर्णन तथा अहंकार की बन्धकता और उसके त्याग से
206060 मुक्ति प्राप्ति का वर्णन। ३४. भीम, भास और दृढ़ द्वारा छिन्न-भिन्न हुए देवताओं से प्रार्थित भगवान हरि का शम्बर को मारना और
206061 वासनारहित उनका मुक्त होना। ३५. चित्त की शान्ति के उपाय का और भोगेच्छा के त्याग का वर्णन, जो कि सत्संगति, विवेक और आत्मबोध
206062 से उत्पन्न समाधि से प्राप्त होता है। ३६. अपने-आप स्थित असक्त ही चित् की सर्वत्र स्थिति है तथा चित् की ही सर्वत्र स्थिति से संपूर्ण पदार्थों
206063 की स्थिति है, उनकी पृथक् स्थिति नहीं है, यह वर्णन। ३७. अविद्या, काम और कर्म से आत्मा के अनात्मभाव की प्राप्ति, तदनन्तर ज्ञान का, मन का अभाव और
206064 निष्कर्मता से स्वरूपावस्थिति का वर्णन। ३८. असंग आत्मा को जो नहीं जानता, उसके मन के संग से कर्तृत्व तथा आत्मतत्त्वज्ञानी के अकर्ता और
206065 अभोक्ता होने से बन्ध के अभाव का वर्णन। ३९. ब्रह्म की सर्वशक्तिता, श्रीरामजी के मोह का विस्तार, उनके बोध के लिए श्रीवसिष्ठजी के विचार आदि
206066 का वर्णन। ४०. विविध जीवों की उपाधियों द्वारा उत्पत्ति, जीवों तथा उनकी उपाधियों के ब्रह्मभाव का विस्तृत वर्णन । ४१. अनिर्वचनीय, चिकित्सा के योग्य, अविचिन्त्य और मिथ्या माया कलना आदि विशेष धर्मों का मूल है,
206067 यह वर्णन।
206068 ७६४ ७६५
206069
206070
206071
206072
206073
206074
206075
206076 ८०२
206077
206078 IV
206079
206080
206081
206082
206083 ८३३ ८३६
206084

८४२
४२. अनंतशक्ति ब्रह्म के, वासना की घनता के क्रम से, जीवभाव क्रम का वर्णन। ४३.जीवों की कर्मगति का विस्तार से वर्णन एवं विवेक आदि के अत्यन्त दुर्लभ होने से किन्हीं-किन्हीं की मुक्ति
होती है, यह वर्णन। ४४. मुक्ति और प्रलय में समानता होने पर भी इन दोनों में विलक्षणता का कथन एवं विरंचिरूप जीव के शरीर
ग्रहण क्रम का कथन। ४५. मन का कार्य कभी सच्चा नहीं होता, कारण कि मनोरथ आदि में ऐसा देखा गया है; इसलिए मनोमय होने
के कारण जगत असत् है, सत् ही सत् है, यह वर्णन। ४६. जिन गुणों से संसार में विहार करता हुआ भी निमग्न नहीं होता और जो जीवन्मुक्त लोगों में स्थित है,
उन गुणों का श्रीरामचन्द्रजी के लिए उपदेश। ४७. अतीत, भावी और वर्तमान करोड़ों ब्रह्मा और ब्रह्माण्डों का तथा नियत और अनियत क्रमवाले देवता आदि
का वर्णन। ४८. भोग आदि की लालसा की निन्दा, दाशूर की उत्पत्ति और प्रसन्न हुए अग्निदेव से उनको वर प्राप्ति । ४९. शाखा, पल्लव, पुष्प, फल और पक्षियों से मनोहर कदम्ब वृक्ष का उत्प्रेक्षा आदि अलंकारों से वर्णन । ५०. उस कदंब-वृक्ष की चोटी पर बैठे दाशूर द्वारा देखी गयी दिशारूपी वनिताओं का गुणों के साथ वर्णन। ५१. मानसिक यज्ञों से दाशूर का आत्मबोध, वनदेवी में पुत्रोत्पत्ति और पुत्र के लिए ज्ञान प्रदान। ५२. संकल्प से कल्पित विश्व मिथ्या ही है यह सूचित करने की इच्छा से खोत्थराजा चरित की कल्पना करके ___ वर्णन। ५३. जगत संकल्प से कल्पित है, इस अर्थ में दृष्टांतभूत खोत्थ राजा के उपाख्यान के तात्पर्य का वर्णन । ५४. संकल्प की जैसे उत्पत्ति होती है, जैसे उसका स्वरूप है, जैसे वह घनता को प्राप्त होता है और जिस
उपाय से उसका उच्छेद होता है, इन सबका वर्णन। ५५. पूजित श्रीवसिष्ठ का दाशूर के साथ वार्तालाप, कदम्ब शोभा का दर्शन और प्रातःकाल गमन। ५६. जड़ की सत्ता और असत्ता का तथा शुद्ध चेतन के कर्तृत्व, अकर्तृत्व का विचार कर दृश्य में तादात्म्य
संसर्गाध्यासरूप आस्था का सर्वथा निवारण। ५७.श्रीरामचंद्रजी के प्रश्न का अनवसर, वासना के त्याग का क्रम और एकमात्र वासनात्याग से प्रसिद्ध हुए लोगों
की प्रशंसा। ५८. पूर्णपद में आरुढ़ हुए पुरुष के सर्वात्मत्व का बोध करानेवाली कच गाथा का श्रीवसिष्ठजी द्वारा श्रीरामचंद्रजी
को उपदेश। ५९. विषयों की निःसारता, ब्रह्मा के संकल्प से जगत की रचना, ब्रह्मा की निर्वेद से विश्रान्ति और शास्त्र सृष्टि
का वर्णन। ६०. ब्रह्मा से उत्पन्न हुए जीवों के देह ग्रहण के क्रम का और प्रधानरूप से ज्ञान के भाजन सात्त्विक जीवों के
देह ग्रहण के क्रम का वर्णन। ६१. मुक्ति के योग्य राजससात्त्विक लोगों की प्रशंसा और उनके विवेक वैराग्य के क्रम का उपदेश। ६२. श्रीरामचन्द्रजी में शास्त्रोक्त सब गुणों-सी समृद्धि का कथन और अधम पुरुष की भी सत्संग और पौरुष
से उत्तम स्थिति का प्रतिपादन। उपशम प्रकरण १. मध्याह्नकाल की शंखध्वनि से सभा के उत्थान का वर्णन तथा वसिष्ठजी का आह्निककृत्य और रात्रि में
विश्वामित्रजी के साथ स्थिति। २. आह्निक कर्मानुष्ठान, श्रीरामचन्द्रजी का सुनी हुई वार्ताओं का चिन्तन तथा सुने हुए पदार्थों में स्थिरता
के लिए बुद्धि आदि की प्रार्थना करना।
८५१

८७३

८८७
८९३

९०३ ९०४ ९०७
३. प्रातःकाल स्नानगृह में आये हुए श्रीरामचन्द्रजी आदि के साथ श्रीवसिष्ठजी का सभा-गृह में जाना और
सभा का आरम्भ। ४. राजा दशरथजी का श्रीवसिष्ठजी के वाक्यों की प्रशंसा करना तथा श्रीवसिष्ठजी के वचन से श्रीरामचंद्रजी
द्वारा चिन्तित पदार्थों का अनुवाद। ५. अविवेक से बढ़ी हुई मनोमात्ररूपी जगत-सृष्टि की निवृत्ति के उपाय का क्रम। ६. पहले कर्मगतियों को कहकर जीवन्मुक्तिरूप अन्तिम जन्मवालों की जीवन्मुक्ति के लिए गुण प्राप्ति में ___ साधारण क्रम का कथन।
७. अपने विचार से कुछ व्युत्पन्न चित्तवाले पुरुषों की आकाश से फलपतन जैसे ज्ञानप्राप्ति का वर्णन। ८. वसन्त ऋतु में उपवन में विहार कर रहे श्रीजनकजी ने सिद्धों द्वारा गीत शुभ-श्लोक सुने, यह वर्णन। ९. यह सुनकर निर्वेद से घर आये हुए राजा का अर्थों के मूल कारण के विचार से मन का निर्णय कथन। १०. मध्याह्नकाल के कृत्यों में प्रवृत्त होने के लिए द्वारपाल द्वारा प्रार्थना करने पर भी राजा जनक का मौन होकर
विचार करना। ११. आह्निक कार्य को कर चुके राजा का रात्रि के अंत में अनेकों विचित्र विवेकों से अपने चित्त का प्रबोधन । १२. राजा जनक की जीवन्मुक्तिरूप से स्थिति व विचार तथा प्रज्ञा के विचित्र महात्म्य का वर्णन। १३. जनक के विचार को उदाहरण बनाकर चित्त के प्रशमन के उपायों का युक्तियों द्वारा विस्तृत वर्णन। १४. विविध योनियों में दुःख पा रहे, उपदेश के अयोग्य लोगों की उपेक्षा कर उपदेश के योग्य लोगों के लिए मन
के मार्जन के उपाय का वर्णन। १५. चित्तता को प्राप्त हुआ आत्मा जिससे संसार में बँधता है, अनर्थबीजों से पूर्ण उस तृष्णा का वर्णन । १६. ध्येय-ज्ञेयभेद से वासना त्याग का वर्णन, उससे जीवन्मुक्त और विदेहों के लक्षण का कथन। १७.जिस प्रकार के निश्चयों से युक्त जीवन्मुक्त पुरुष बन्धन में नहीं पड़ता और अज्ञबंधन में पड़ता है, उनके
विभाग का पुनः वर्णन। १८. जिस स्थिति में स्थित पुरुष संसार में दुःखी नहीं होता, उस स्थिति का विस्तारपूर्वक श्रीरामचन्द्रजी के
लिए उपदेश। १९. पूर्वोक्त कथन की सिद्धि के लिए पुण्य और पावन के आख्यान का वर्णन, जिसमें पुण्य ने पितृशोकार्त पावन
को ज्ञानोपदेश दिया। २०. पुण्य द्वारा पावन के तथा अपने नाना योनियों में जन्मों का शोक-मोह की निवृत्ति के लिए वर्णन। २१. तृष्णारूपी पाश का क्षय ही मोक्ष है, आशा से चित्तवृत्तियाँ होती हैं, निराश और अपने से पूर्ण पुरुष की
स्वतःमुक्ति होती है, यह वर्णन। २२. बलि के आख्यान के सिलसिले में पाताल का वर्णन तथा बली के राज्य का और वैराग्य से मेरु के शिखर
पर विचार का वर्णन॥
२३. चित्त-जय कहने के लिए राजमन्त्री के उपाख्यान का और मन्त्री के अप्रतिद्वन्द्व विपुल बल का वर्णन। २४. राजा के दर्शन में उपायभूत वैराग्य आदि के साथ उस दुष्ट मंत्री पर विजय प्राप्ति के उपाय का वर्णन। २५. सन्देह की निवृत्ति के लिए शुक्राचार्य के चिन्तन की इच्छा से बलि के हृदय में विवेकरूपी चन्द्रमा के शुभोदय
का वर्णन। २६. स्मृति से बलि के समीप गये हुए शुक्राचार्य के बलि के प्रति तत्त्वज्ञानोपदेश का और तदनन्तर आकाशगमन
का वर्णन। २७. शुक्राचार्यजी द्वारा उपदिष्टमार्ग से विचार कर रहे बलि की चैतन्य पूर्णानन्द में विश्रान्ति से चिरकाल तक
स्थिति का वर्णन।

९२३ ९२५

९४६

VI

२८. बलि को निश्चेष्टदेखकर दुःखित हुए दानवों द्वारा शुक्राचार्यजी का स्मरण और उनका बलि की स्थिति ___कहकर दानवों का शोक दूर करना।
२९. जीवन्मुक्त बलि की राज्यसम्पत्ति और पाताल में बन्धन का वर्णन एवं श्रीरामचन्द्रजी के लिए बलि
के समान पूर्णपद में स्थिति का उपदेश । ३०. हिरण्यकशिपु का पराक्रम, प्रह्लाद आदि पुत्रों की उत्पत्ति, नृसिंह द्वारा वध और शोकपूर्वक और्ध्वदैहिक
क्रिया। ३१. प्रह्लाद का श्रीहरि के पराक्रम का चिन्तन, आत्मीयों के कल्याण का विचार और भगवद्भक्ति से भगवद्भाव
का वर्णन। ३२. प्रह्लाद का विष्णु की मानसपूजा और असुरों के साथ बाह्य पूजा करना और उसे सुनकर आश्चर्य में पड़े
हुए देवताओं का भगवान विष्णु से पूछना। ३३. हरिभक्ति से प्रह्लाद के विवेक आदि गुणों का उदय व प्रसन्न हुए हरि को अपने आगे देखकर स्तुति। ३४. श्रीहरि के वर से सुविचार को प्राप्त कर तथा अनात्मवर्ग का त्याग कर प्रह्लाद का अपने अद्वितीय
सच्चिदात्मस्वरूप का दर्शन। ३५. साक्षात्कृत आत्मा का मन में विचारकर और प्रणाम कर उसके बल से जीते गये बन्धनों का अनुसन्धान
कर प्रह्लाद का प्रसन्न होना। ३६. दुर्लभ आत्मा को प्राप्तकर बार-बार प्रणाम कर रहे प्रह्लाद का आत्मा की स्तुति, अभिनन्दन और जैसे
प्रिया प्रिय के साथ एकान्त में रमण करती है वैसे ही आत्मा के साथ एकान्त में रमण करना। ३७. प्रह्लाद के पुनः समाधिस्थ होने पर नायकरहित, अतएव दस्युओं द्वारा क्षत-विक्षत दानवनगर की दुर्दशा
का वर्णन। ३८. जगत् की व्यवस्था की सिद्धि के हेतु दैत्यकुल के रक्षार्थ प्रह्लाद के प्रबोधन के लिए हरि की चिंता का वर्णन । ३९. पाताल में जाकर शंखध्वनि से प्रबोधित प्रह्लाद से भगवान का कल्पपर्यंत राज्य करने के लिए कहना। ४०. सदेह होता हुआ भी विदेह और कर्मपरायण होता हुआ भी कुटस्थ ज्ञानी जिस क्रम से व्यवहार करे, उस
क्रम का प्रतिपादन। ४१. भगवान का स्वाज्ञावर्ती दैत्यराज प्रह्लाद से सपरिवार पूजा ग्रहण कर दैत्यराज्य में अभिषेकपूर्वक वर देना। ४२. भगवान विष्णु का पुनः क्षीरसागर में गमन, आख्यानका उत्तम फल और समाधि से जीवन्मुक्तों के व्युत्थान
में हेतु का वर्णन॥
४३. यद्यपि ज्ञान ईश्वर के प्रसाद से लभ्य है तथापि ईश्वर पर भार देना ठीक नहीं। अपने पौरुष द्वारा इन्द्रियों
को वश में करने से ज्ञान प्राप्त होता है, यह वर्णन। ४४. मन की निराशता की सिद्धि हेतु दृश्य की व्यर्थदुःखस्वरूपता का गाधि के आख्यान में विस्तार से प्रदर्शन। ४५. गाधि का भिलनी के गर्भ में जन्म, किरात स्थिति और कीरपुर में राज्य प्राप्ति का वर्णन। ४६. उसे दूसरे चाण्डाल से चाण्डाल जानकर लोगों के अग्नि में प्रवेश करने पर उसका भी अग्नि में भस्म होना
और गाधि का प्रबुद्ध होना। ४७. अतिथि से अपना पूर्वोक्त कीरराज वृत्तान्त सुन कर, स्वयं वहाँ जाकर, देखकर और पुनः-पुनः पूछ कर
गाधि का विस्मित होना। ४८. गाधि का कीरनगर में जाकर आश्चर्यपूर्वक देखकर तपस्या से भगवान विष्णु को प्रसन्न करना तथा विष्णु
का यह सब माया है, यह कहना। ४९. गाधि का भूतमण्डल और कीर देश में पुनः जाकर पुनः-पुनः श्रीहरि से पूछ कर तथा यह सब माया है यह
निश्चयकर क्रम से जीवन्मुक्त होना।
९९३

१०००

१००८ १०१०

VII

206181 १०४३
206182 १०५८ १०६२
206183 १०७० १०७४
206184
206185 ५०. चित्त के आक्रमण के उपायों का, उत्तम ज्ञान के माहात्म्य का तथा चित्तरूपी सर्प के स्थूलतारूपी दोष
206186 के हेतुओं का वर्णन। ५१. शांत परम पद में विश्रांति की इच्छा कर रहे उद्दालक मुनि के मन के विविध दोषों से विक्षेप का बहुत प्रकार
206187 से वर्णन। ५२. गुहा में आसन स्थित, समाधि में प्रवेश करने की इच्छावाले मुनि द्वारा चिंतित चित्त प्रबोधन के उपायों
206188 का वर्णन। ५३. वासनाओं तथा अहंकार से आत्मा की अस्पृष्टता तथा शरीर और मन का वैर इत्यादि का वर्णन॥
206189 ५४. जलाने, जलप्लावन आदि द्वारा अपने शरीर में विष्णु शरीर की भावना कर रहे उद्दालक मुनि का विकल्पों
206190 को हटाकर समाधि में विश्राम लेना। ५५. सत्ता समान्य का लक्षण, उद्दालक का युक्ति से देहत्यागक्रमवत्यक्तदेह से चामुण्डा का स्वभूषण निर्माण। ५६. मायारूपी तम से शून्य वासनारहित प्रबुद्धपुरुष व्यवहाररत होने पर भी समाधिस्थ है, यह वर्णन। ५७. अज्ञात स्वस्वरूपचैतन्य द्रष्टा होने के कारण जिस दृश्य स्वरूपता को धारण करता है वह चित् ही है उससे
206191 अन्य नहीं है, यह वर्णन। ५८. किरात देश के सुरघु के वैराग्य का वर्णन तथा उसके प्रति मांडव्य का उपदेश। ५९. एकांत में बाह्य व आभ्यंतर दृश्यों का त्याग कर रहे राजा सुरघुको विचार से स्वात्मलाभ हुआ, यह कथन। ६०.जीवन्मुक्त उससुरघु के देह विनाशपर्यन्त असंगरूपसे आचरण तथा देह विनाशके बाद आकाश के समान
206192 अवस्थान का वर्णन। ६१. अद्वितीय पर ब्रह्म में स्वाभाविक चित्तैकाग्रयात्मक समाधि के स्वरूप के ज्ञान के लिए सुरघु और परिघ
206193 के संवाद का वर्णन। ६२. अज्ञानरूपी आवरण के हट जाने पर नित्यचित्-स्फुरण की अवस्था से विद्वानों की सदा सर्वदा अद्वितीय
206194 ब्रह्म में ही समाधि होती है, यह वर्णन। ६३. राजा परिघ के द्वारा परीक्षण के अनन्तर जिसकी स्तुति की गई है, ऐसे तत्त्ववित् सुरघु का अपनी सजग
206195 स्थिति का सविस्तार वर्णन। ६४. उपायों का परिज्ञान रखनेवाला पुरुष जिन उपायों द्वारा मानस दोषों से विचलित नहीं होता और अपनी
206196 आत्मा का संसार दुःख से उद्धार करता है, उन उपायों का कथन। ६५. सह्याद्रि पर्वत का, वहाँ स्थित अत्रि ऋषि के आश्रम का तथा महर्षि अत्रि के आश्रम में स्थित विलास और
206197 भास नाम के दो तपस्वियों के जन्म, कर्म और शोक का वर्णन। ६६. तत्त्वज्ञान से रहित भास के वचनों से उसके दुःखसागर में पर्यावर्तन का विस्तारपूर्वक वर्णन। ६७. देह और आत्मा का सम्बन्ध नहीं है, इसका समर्थन करने के लिए बन्धन अन्तःकरण की आसक्ति से
206198 होता है और अन्तःकरण की आसक्ति के त्याग से उसका विनाश हो जाता है, यह कथन। ६८. संसक्ति और असंसक्ति के लक्षण, वन्द्या-वन्ध्याविभाग तथा फल का वर्णन। ६९. सम्पूर्ण अर्थों में आसक्ति के त्याग से मन चिन्मात्रस्वरूप में सुस्थिर तथा चिन्मात्रशेष जिस क्रम से हो
206199 जाता है, उस क्रम का कथन। ७०. असंग सुख में परम शान्ति को प्राप्त कर रहा पुरुष व्यवहार से उत्पन्न दोषों से जिस प्रकार से दुःखी नहीं
206200 होता, उस प्रकार सयुक्तिक उपपादन। ७१. पर चित्-वस्तु व्यवहार विषय न होने के कारण शरीर आदि के निरास के द्वारा केवल तुर्य का वर्णन। ७२. शरीर भौतिक है, अतः वह शोक, मोह के योग्य नहीं है, इसका तथा दृग-दृश्य के सम्बन्ध और विशुद्ध
206201 साक्षी का वर्णन।
206202
206203
206204
206205
206206 १०९२
206207 १०९९
206208
206209 ११०८
206210
206211 ११२६
206212 ११४०
206213
206214
206215 ११५५
206216
206217
206218 VIII
206219 ७३. दो तरह की अहंभावना ग्रहण करने योग्य है, तीसरी अहंभावना त्याग करने योग्य है, तीनों अहंभावनाओं
206220 के त्याग से मुक्ति की इच्छा नहीं होती, यह कथन। ७४. प्रमाद से संसार-भ्रान्ति, प्रबोध से सदा पूर्णता तथा जीवन्मुक्त के गुणों का वर्णन। ७५. बड़े-बड़े अधिकारों में भी हर्ष, शोक आदि के साथ सम्बन्ध रखनेवाले अनेक मुक्त देवता, असुर, मनुष्य
206221 आदि का वर्णन। ७६. संसाररूपी जलधि, स्त्रीरूपी तरंग, उसके तरण का उपाय व तरने के बाद सुख से विचरण का वर्णन। ७७. मंदारमाला की नाईं विद्वानों को मस्तक और गले में धारण करने योग्य माला का जीवन्मुक्तों के गुणों से
206222 वसिष्ठजी द्वारा गुम्फन। ७८. चित्त के स्पन्दन से होनेवाली जगत् की भ्रान्ति, चित्तस्पन्दन के स्वरूप और उसके निरोध में हेतुभूत योग _का भली प्रकार वर्णन। ७९. चित्त के विनाश के लिए जिन योग और ज्ञानरूपी दो उपायों का उपक्रम किया था, उनमें से पहले का पूर्व
206223 से उपपादन। ८२. आत्मा की एकाग्रता की सिद्धि के लिए निरर्थक चेष्टादि हेतुओं से देह, इंद्रिय और मन को वीतहव्य के
206224 द्वारा बोधन। ८३.चित्त और इंद्रियों के रहते समस्त दोषरूपी अनर्थों की प्राप्ति होती है और उनके अभाव में समस्त गुणरूपी
206225 सुख की प्राप्ति होती है, यह वर्णन। ८४. वीतहव्य महामुनि की समाधि का, पृथ्वी के विवर में स्थिति का तथा उसके हृदय में विद्याधरत्व,
206226 इन्द्रत्व,गणत्व आदि के अनुभव का वर्णन। ८५. वीतहव्य मुनि की सूर्य के पिंगलनामक गण में प्रवेशकर अपनी देह की उद्धृति, जीवन्मुक्त स्थिति व अंत
206227 समाधि का वर्णन। ८६. मुनि वीतहव्य की छः रात्रि तक पुनः समाधि, चिरकाल तक जीवनमुक्त स्थिति, राग आदि को तिलांजलि
206228 और मुक्ति में समाधि का वर्णन। ८७. ॐकार की अन्तिम मात्रा का अवलम्बन कर जिस क्रम से महामुनि वीतहव्य विदेहमुक्ति को प्राप्त हुए,

उस क्रम का वर्णन। ८८. वीतहव्य के विमुक्त होने पर हृदय में उनके प्राणों का लय हुआ, कारण में देह का लय और कलाओं का
लय हुआ, यह वर्णन। ८९. जिनका मोह शांत हो चुका है, ऐसे महात्माओं को आकाशगमन आदि सिद्धियों में इच्छा नहीं होती तथा
उनके शरीरों को व्याघ्र आदि हिंसक प्राणी घर्षित नहीं कर सकते, यह कथन। ९०. मैत्री आदि गुणों से उपेत तथा निष्कल भाव को प्राप्त दो प्रकार के चित्त-नाश का विस्तृत वर्णन॥
९१. संसाररूपी लता का कारण शरीर है, शरीर का कारण मन है तथा मन के कारण प्राण स्पन्द और वासना
ये दो हैं, यह वर्णन। ९२.पूर्वोक्त स्थिति विशेषों में यत्न के गौरव और लाघव का तथा वासना आदि के प्रक्षयपूर्वक ज्ञान के सहाभ्यास
का वर्णन। ९३. विचार की प्रौढ़ता, वैराग्य एवं सद्‌गुणों से तत्त्वज्ञान होने पर विषयों से घर्षित न होने के कारण ज्ञानी की
एकरूप स्थित होती है, यह वर्णन।



॥
श्री गणेशाय नमः॥
आदिकवि श्रीमद्वाल्मीकिमहामुनिप्रणीत
परमहंस श्रीमद् आनंद बोधेन्द्र सरस्वती प्रणीत 'श्रीवासिष्ठ महारामायण' (तात्पर्यप्रकाशाख्यव्याख्यासहित) का हिन्दी अनुवाद निर्वाण-प्रकरण पूर्वार्ध
पहला सर्ग मुनिवचन से श्रोताओं का उत्थान, उनकी आह्निकी क्रिया तथा
सुने गये विषयों का चिन्तन एवं निद्रा से रात्रि का यापन - यह वर्णन। सबसे पहले पूर्व प्रकरण तथा उत्तर प्रकरण की हेतुतासंगति का सूचन कर रहे महर्षि वक्तव्य विषय की प्रतिज्ञा करते हैं।
महर्षि वाल्मीकिजी ने कहा (m) : भद्र, उपशम-प्रकरण के अनन्तर अब इस निर्वाण-प्रकरण का श्रवण कीजिए, जो कि ज्ञात हो जाने पर मोक्षरूप फल देता है ॥१॥
एकमात्र प्रस्तुत कथा का ही अवलम्बन करके प्रतिज्ञात अर्थ का वर्णन करनेवाले महर्षि उपशम-प्रकरण के उपदेश के बाद दशरथ सभा में जो वृत्तान्त हुआ, उसे कहते हैं। जिस समय महाराज वसिष्ठ उस प्रकार के गम्भीर अर्थ के प्रतिपादक वचन कह रहे थे, उनके एकमात्र श्रवण आनन्द में विभोर होकर श्रीरामचन्द्रजी मौन होकर अवस्थित थे, महामुनि वसिष्ठजी की वाणी और उससे प्रतिपादित अर्थों का मन में धारणकर राजे लोग, जिन्होंने मानसी तथा बाह्य पदार्थों का दर्शन और शारीरिक चेष्टा का परित्याग कर दिया था, निश्चेष्ट होकर चित्रार्पित की नाईं अवस्थित थे, महामुनि वसिष्ठजी द्वारा उपदिष्ट वाक्यों का बड़े आदर के साथ ऊपर उठाई गयी तर्जनी (उँगली) के विलक्षण अभिनय तथा भ्रूभंगपूर्वक श्रोता मुनिगण विचार कर रहे थे, परम आश्चर्यमय प्रत्यगात्मा के अवलोकन में अतिहर्ष के कारण विकसित नेत्ररूपवाला ललनाओं का समूह जब पुष्परसास्वादन में आसक्त भौंरों से युक्त कम्पन और शब्द से शून्य तरुमंजरीस्वरूपता प्राप्त कर रहा था, आकाश में जिस प्रदेश में दिवस का अवशिष्ट चतुर्थभागमात्र
_____ (m) उत्पत्ति, स्थिति और उपशम नामक पहले के तीन प्रकरणों से उत्पत्ति, स्थिति और लय के बोधक तथा 'अथात आदेशो नेति नेति' (सत्यस्वरूप के निर्देश के अनन्तर अब 'न, न' यों ब्रह्म का निर्देश किया जाता है) इत्यादि समस्त प्रपंच के निषेधक वेदान्त वाक्यों का अध्यारोप अपवादन्याय से आत्मतत्त्व के व्युत्पादक होने के कारण वासनाक्षय और मनोनाशपर्यन्त ज्ञान के द्वारा परमपुरुषार्थ में ही तात्पर्य है, यह बतलाया गया । अनन्तर अब 'यत्र नान्यत्पश्यति.', 'यतो वाचो निवर्तन्ते', 'आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्', 'तदेतद्ब्रह्मापूर्वम्', 'निष्कलं निष्क्रियम्' इत्यादि श्रुतितात्पर्यसिद्ध तथा पूर्वोक्त समस्त साधनों से प्राप्त होनेवाले आत्मज्ञान के फलभूत मोक्ष के व्युत्पादनार्थ निर्वाणनामक प्रकरण का श्रवण कराने के लिए भगवान वाल्मीकि उपक्रम करते हैं ।

लक्षित हो रहा था, उस प्रदेश में मानों वसिष्ठोपदेश का श्रवण करने के लिए सूर्य भगवान अवस्थित थे, इसी से वे मानों कुछ ज्ञानोदय से सौम्य यानी दृष्टिप्रिय और कुछ ताप का उपशम मानों प्राप्त किये हुए प्रतीत हो रहे थे। मुनि उक्त अर्थ के श्रवण के हेतु कुसुमवितानों के संस्पन्द से मालित (मालायुक्त) इसलिए मन्दार की मधुर सुगन्ध देनेवाला पवन मौन होकर बह रहा था, तत्त्वज्ञान हो जाने के कारण मानों उत्तम ध्यान कर रही बड़े-बड़े भ्रमरों की पंक्तियाँ पुष्पपंक्तियों के ऊपर सो रही थीं। मुक्तामय जालाकार (सरोवर के मोतियों की जाल के आकार के) वेष्टनों के मध्यस्थ भूमिप्रदेश में जल श्रवण के लिए मानों उत्कण्ठा से स्पन्दरहित होकर मुक्ता आदि की प्रभा से प्रकाशित हो रहा था, देशतः और कालतः अपरिच्छिन्न आकाशमार्ग की पथिक, चिरकालिक दीर्घ प्रवास से श्रान्त सूर्यरश्मियाँ शीतल घर के अन्दर (श्रवणशाला में) विश्राम के लिए छोटी खिड़की के मार्ग में प्रविष्ट हो रही थीं। शान्त हो रहे मोतियों के समूहों के प्रभाजालमय भस्म से धूलितस्वरूप श्रवणशाला के अन्दर प्रविष्ट तपस्वीरूपी दिवस के शरीरभूत सूर्य के प्रकाश अपने भीतर मानों शान्तिगुण सूचित कर रहा था, राजाओं के हाथों में तथा सिर के ऊपर लगाये गये लीला-कमल उत्तम रस से परिपूर्ण वसिष्ठजी के उपदेश को सुनकर आनन्द के आविर्भाव से श्रोताओं के मनों की नाईं मानों मिलने को उद्यत हो रहे थे, अज्ञानी बालकों को तथा पिंजड़े में स्थित शुक आदि पक्षियों को आदरपूर्वक भोजन देने के लिए स्त्रीजन त्वरित हो रहा था, चक्कर काट रहे भ्रमरों के पंखों से उत्थित वायु से उड़ाई गयी थोड़े विकास से युक्त कमुदसम्बन्धी धूलि चामर और आँख की बरौनी (पलकों के आगे के बाल) पर भली प्रकार चारों ओर विश्रान्त हो चुकी थी, पर्वतों की गुफाओं से निकले हुए छायासमूहरूपी अन्धकार के भय से मानों उड़ कर छोटी खिड़की के द्वारों में आश्रय के लिए सूर्यरश्मियाँ घर के भीतर प्रविष्ट हो रही थीं, उस समय दिन के चतुर्थभाग का सूचन करने में तत्पर दिशाओं के मुखों को पूर्ण कर देनेवाली नगारे, ढोल और शंख की ध्वनि हुई॥२-१६। उक्त ध्वनि से मुनि वसिष्ठजी का उन्नत स्वर भी उस प्रकार तिरोहित हो गया, जिस प्रकार मेंघों के नाद से मयूरों का शब्द ॥१७॥
उस ध्वनि से पिंजड़ें में स्थित पक्षी क्षुब्ध पंखों से युक्त होकर चारों ओर से उस प्रकार क्षुब्ध हो गये, जिस प्रकार भूकम्प होने पर वेगपूर्वक तालपल्लवों से युक्त वनपंक्तियाँ चारों ओर से क्षुब्ध हो जाती हैं।।१८। उस समय भय से त्रस्त हुए बालक धात्रियों के स्तनमध्य में रोदन शब्दपूर्वक ऐसे लिपट गये, जैसे वर्षाकालीन मेघ उन्नत शिखर के कोटर में लिपट जाते हैं ॥१९॥
क्षुब्ध हुए प्रवाह से युक्त नदियों से जैसे जलकण उड़ते हैं, वैसे ही उस ध्वनि से राजाओं के शिरोभूषणों से पुष्पधूलि से गौरवर्ण भ्रमरों की परम्पराएँ उड़ने लगीं ॥२०॥
उस प्रकार महाराज दशरथ के घर के प्रक्षुब्ध होने पर, चतुर्थ वय में दिवस के प्राप्त होने पर तथा धीरे-धीरे शंखध्वनि के शान्त होने पर प्रस्तुत विषय का उपसंहार करते हुए मुनियों में सिंहरूप महाराज श्रीवसिष्ठजी सभा के बीच में श्रीरामचन्द्रजी से मधुरवृत्तिवाले वचन कहने लगे ॥२१,२२॥

हे निष्पाप राघव, मैंने जो यह आपसे वाग्जाल यानी तत्त्वोपदेश के रूप में जो वचन कहे हैं, उनसे चित्तरूपी पक्षी को बाँधकर तथा हृदय में रोककर आत्मरूपता प्राप्त कीजिए ॥२३॥
श्रीरामजी, मेरी वाणी के इस प्रकार अविनाशी अर्थ का आपने क्या उस तरह ग्रहण किया, जिस तरह हंस जल से यानी दूध से मिश्रित जल में से जल का परित्याग कर दूध का ग्रहण करता है॥२४॥
हे साधो, इसका अपनी

बुद्धि से आद्योपान्त बार-बार विचार कर इसी मार्ग से यानी पहले उपदिष्ट वासनाक्षय, मनोनाश, प्राणनिरोध तथा ज्ञानाभ्यासरूपी मार्ग से ही अब आपको जाना चाहिए॥२५॥
श्रीरामजी, इस बुद्धि से (वृत्ति से) विहार कर रहे आप कभी भी बद्ध नहीं होंगे। यदि इस वृत्ति का परित्याग कर आप अन्य मार्ग से व्यवहार करेंगे, तो उस प्रकार आपका अधःपतन हो जायेगा, जिस प्रकार विन्ध्यादि के गर्त में हाथी का अधःपतन होता है॥२६॥

206267 श्रीरामभद्र, जैसे दीपक को त्यागनेवाला तथा अन्धपुरुष रात्रि में गर्त में गिर जाता है, वैसे ही बुद्धि से गृहीत मेरे अर्थ के अनुसार कार्य नहीं करोगे तो अवश्य ही आप नीचे गर्त में गिर जाओगे॥२७॥
206268 हे भद्र, मेरे द्वारा कथित अर्थ की सिद्धि के लिए आपको असंग होकर यथा प्राप्त यानी समयानुसार प्राप्त हुए व्यवहार का परिपालन करना चाहिए, समस्त शास्त्रों के परम तात्पर्यविषय सिद्धान्त का मन में दृढ़ीकरण करके आप उदारवान यानी अपरिच्छिन्न आत्मबोध से सम्पन्न हो जाइए ॥२८॥
206269 हे सभ्यगण, हे महाराज दशरथ, हे श्रीरामजी, हे लक्ष्मण तथा अन्यान्य नृपवर्ग आप सभी आज अपने-अपने आह्निक कर्मों का (संध्या वंदन का) अनुष्ठान करें, क्योंकि प्रायः आज का दिन समाप्त होने जा रहा है, अब जो अवशिष्ट विचार है, उसका, जब आप प्रातःकाल सभा में आयेंगे, तब हम लोग विचार करेंगे ॥२९,३०॥
206270 श्री वाल्मीकिजी ने कहा : महर्षि वसिष्ठ महाराज के द्वारा इस प्रकार संबोधित की गई वह सभा उठ खड़ी हुई, समस्त सभा का वदन पद्म की तरह था, अतएव वह विकासयुक्त कमलिनी के सदृश भली मालूम पड़ती थी॥३१॥
206271 अन्यान्य राजाओं ने महाराज दशरथ की स्तुति की, श्रीरामचन्द्रजी को नमस्कार किया तथा महर्षि वसिष्ठजी की खूब स्तुति की, अनन्तर वे अपने-अपने आश्रम में चले गये ॥३२॥
206272 आकाशचारी देवताओं से वंदन किये हुए महाराज वसिष्ठजी विश्वामित्र महर्षि के साथ आश्रम जाने के लिए आसन से उठे॥३३॥
206273 दशरथ आदि राजे तथा मुनि लोग अपने अनुरूप उपदेष्टा मुनि वसिष्ठजी के पीछे-पीछे आश्रम पर्यन्त जाकर उनकी आज्ञा लेकर कोई आकाश की ओर, कोई अरण्य की ओर, कोई राजमन्दिर की ओर कमल से उत्थिर भ्रमरों की तरह चले गये॥३४,३५॥
206274 महर्षि वसिष्ठजी के चरणों में निर्मल पुष्पों की अंजलि समर्पण करके महाराज दशरथजी, भार्याओं से अनुगत हो, अपने राजमहल के भीतर प्रविष्ट हुए ॥३६॥
206275 श्रीरामभद्र, लक्ष्मण तथा शत्रुघ्न अपने आश्रम में प्राप्त गुरुजी के चरणों की भक्तिपूर्वक पूजा करके दशरथ के मन्दिर की ओर आ गये ॥३७॥
206276 अपने स्थान में आकर उन सब श्रोताओं ने स्नान किया, देवता और पितरों की पूजा की तथा विप्र और अतिथियों के अभिमुख हुए यानी अभिगमन आदि से पूजन के लिए उनका स्वागत किया ॥३८॥
206277 इन क्रियाओं से निवृत्त होकर उन श्रोताओं ने ब्राह्मण आदि से लेकर नौकर पर्यन्त अपने-अपने परिवारों के साथ वर्ण-धर्म के क्रमानुसार भोज्यपदार्थों का भोजन किया ॥३९॥
206278 दैनिक क्रियाओं के साथ सूर्य भगवान के अस्ताचल की ओर प्रस्थान करने पर तथा रात्रिक्रियाओं के साथ चन्द्रमा के उदित होने पर रेशमी चादरों से युक्त शय्याओं पर तथा आसनों पर बैठकर भूमि पर विहार करनेवाले मुनि, राजे, राजपुत्र तथा महर्षि लोग अत्यन्त आदरपूर्वक वसिष्ठ महर्षि के वदनकमल से निर्गत संसारतरण के उपाय का यथावत एकाग्र चित्त से विचार करने लगे ॥४०-४२॥
206279 तदनन्तर प्रहरमात्र में वे श्रोतागण, जो रात्रि के निर्गमन की अभिलाषाओं के कारण दिनार्थी (रात्रि के अतिक्रमण की अभिलाषावाले) कमल के सदृश थे, सुन्दर स्वप्न से युक्त निद्रा को प्राप्त हुए ॥४३॥
206280 श्रीरामभद्र,
206281
206282
206283 लक्ष्मण एवं शत्रुघ्न इन तीनों भ्राताओं ने तीन प्रहर तक महर्षि के उपदेश का निरन्तर विचार किया ॥४४॥
206284 उन्होंने केवल आधे प्रहर (दो घड़ी) तक ही नयनों को मूंदकर उत्तम स्वप्न से युक्त तथा क्षणभर में श्रम का निवारणकर देनेवाली निद्रा प्राप्त की। यहाँ पर सुन्दर स्वप्नयुक्त निद्रा प्राप्त हुई इस कथन का तात्पर्य भावी शुभ फल का सूचन करने में हैं, क्योंकि अथ यत्र देव इव' इत्यादि श्रुति से यह प्रतिपादन किया गया है कि स्वप्न में सर्वात्म्यदर्शन भावी मोक्षरूप फल का सूचक होता है॥४५॥
206285
206286 - इस प्रकार पवित्र मनवाले, विवेकी तथा आत्मतत्त्व प्रबोध के कारण विकासयुक्त आशयवाले उन रामचन्द्र आदि की रात्रि जब समाप्त हो गई तब उसने सूर्यकिरणों के सम्बन्ध से मलिन हुए चन्द्रमा को ही अपना मुख बना लिया ॥४६॥
206287
206288 पहला सर्ग समाप्त
206289 दूसरा सर्ग श्रीरामचन्द्र आदि के द्वारा महाराज वसिष्ठजी का सभा में आनयन तथा
206290 महर्षि द्वारा उक्त अर्थ के स्मरण से उनकी आत्मतत्त्व में विश्रान्ति-यह वर्णन। श्रीवाल्मीकिजी ने कहा : तदनन्तर चन्द्ररूपी मुख से तथा व्याकुल अन्धकाररूपी पैरों से युक्त रात्रि उस प्रकार मरणोन्मुखी हुई, जिस प्रकार विवेक का उदय होने पर वासना मरणोन्मुखी हो जाती है ॥१॥
206291 अनन्तर पूर्वाभिमुख मनुष्यों द्वारा दिखाई पड़नेवाले पूर्वदिशास्थ पर्वतों के ऊपर शिखरों से प्रतिबद्ध होने के कारण उन-उन शिखरों के भीतरी भागों से दण्डायमान प्रकाश निकल रहा था, अतएव वहाँ पर उन अन्तराल भागों से निकल रहे किरणोंवाले सूर्य ने फैलाये गये हाथों के सदृश प्रकाश धारण किया है ऐसा प्रतीत होता था, और जो पश्चिम दिशा में मुख किये हुए प्राणी थे, उनके द्वारा दिखाई पड़नेवाले पश्चिम दिशास्थ पर्वत पर, तो सूर्य ने मिथ्याकल्पित शिरोभूषण की नाईं मानों आलोक धारण किया है - ऐसा प्रतीत होताथा॥२॥
206292 तदनन्तर बरफ के कणों का आकर्षण करनेवाला, चन्द्रमण्डल को आकृष्ट करनेवाला तथा सूर्यरूपी अपने चक्षु से निकले हुए आलोक से चन्द्रज्योत्स्नाओं को ग्रसित करनेवाला प्रातःकालीन मन्दपवन सुशोभित हुआ॥३॥
206293 श्रीरामजी, लक्ष्मण तथा शत्रुघ्न अपने-अपने अनुचरों के साथ उठकर स्नान, सन्ध्या आदि कर्मों का अनुष्ठान करके महामुनि श्रीवसिष्ठजी के आश्रम पर चले गये ॥४॥
206294 वहाँ जाकर सन्ध्याकर आश्रम से बाहर निकलनेवाले महर्षि वसिष्ठजी के चरणों में उन्होंने अर्यसन्तति प्रदानकर प्रणाम किया ॥५॥
206295 क्षणभर में महर्षि वसिष्ठजी का आश्रम मुनियों, ब्राह्मणों और राजाओं से तथा हाथी, अश्व, रथ आदि अन्यान्य यानों से इतना भर गया कि वहाँ तनिक भी अवकाश नहीं रहा ॥६॥
206296 तदनन्तर मुनियों में सिंहरूप महाराज वसिष्ठजी उस सेना के साथ ही राम आदि से अनुगत होकर यथासमय दशरथजी के घर पर आ पहुँचे।।७॥
206297
206298 वहाँ पर त्वरापूर्वक मिलने के उत्साह से सन्ध्या किये हुए महाराज दशरथ ने आदरपूर्वक दूर मार्ग में ही जाकर महर्षि का पूजन किया |८॥
206299 पुष्पों, मोतियों तथा मणियों के समूहों से पहले की अपेक्षा पुनः अधिक सजाई गई सभा में प्रविष्ट होकर वे सब श्रोतागण आसनों की पंक्तियों पर आ गये॥९॥
206300 अनन्तर उसी समय पहले दिन के जो आकाशचर, भूचर आदि श्रोता थे, वे सब-के-सब आ धमके ॥१०॥
206301
206302
206303 ___ एक दूसरों का परस्पर अभिवादन करके सभा बैठ गई, उस समय राजाओं के अनुरूप आकार प्रकारवाली सौम्य वह सभा उस प्रकार सुशोभित हुई, जिस प्रकार वायु के शान्त हो जाने पर कमलिनी सुशोभित होती है|११॥
206304 जब सभामण्डप में ब्राह्मण आदि-श्रोतागण प्रविष्ट हो गये, वे प्रत्येक दिन के लिए निश्चित अपने-अपने आसन के अनुसार बैठ गये, उनके परस्पर के कोमल स्वागत शब्द शान्त हो गये, सभा के कोनों में स्थित बंदीजनों के शब्द भी शान्त हो गये, उदित सूर्यरश्मियाँ मानों अतित्वरा से सुनने के लिए अभ्यागतों में खिड़कियों के द्वारा प्राप्त होकर प्रविष्ट हो गई और जल्दी-जल्दी सभा में प्रवेश कर रहे श्रोताओं के अंगों के आघात से उत्पन्न मोतियों के समूह से युक्त भूषणों का झनकार निद्रा की नाईं स्पन्दशून्य हो गया, तब शंकर के आनन (मुख) में कुमार की नाईं, देवगुरु के आनन में कच की नाईं, शुक्राचार्य के आनन में प्रह्लाद की नाईं और भगवान विष्णु के आनन में गरुड़ की नाईं श्रीरामचन्द्रजी ने महाराज वसिष्ठ के आनन में, विकसित कमल में आकाशप्रान्त में विहरण करनेवाली भ्रमरी की तरह, दृष्टि धीरे से लगाई ॥१२-१७॥
206305 तदनन्तर वाक्य रचना में पटु महामुनि वसिष्ठजी, पहले से चले आ रहे क्रम से ही, वाक्यार्थ के विज्ञाता श्रीरघुनन्दन को कहने लगे ॥१८॥
206306 महाराज वसिष्ठजी ने कहा : भद्र श्रीरामजी, मैंने जो कल सुन्दर पद्धति से अत्यन्त गहन अर्थवाला तथा परमार्थ का अवबोधक वाक्य कहा था, उसका क्या आप स्मरण करते हैं ? ॥१९॥
206307 शत्रुनाशक श्रीरामभद्र, अब मेरे द्वारा कहे जा रहे इस अन्य ज्ञानहेतु अर्थ का श्रवण कीजिए, जिससे कि मोक्षरूप नित्यफल की सिद्धि होगी।॥२०॥
206308 श्रीरामजी, वैराग्य के अभ्यास से तथा आत्मतत्त्व के विज्ञान से संसार तरा जाता है, अतः आप उन्हीं का अभ्यास करने में लग जाइए ॥२१॥

